आलम्बन के कोई जीव जीवित नहीं रह सकता। इसके अभाव में एक दूसरे को मारना, काटना—यही पनपेगा। 'जब तक अहिंसा का भाव विकसित नही होता तब तक एक प्राणी दूसरे प्राणी के साथ रह नही सकता। यह अहिंसा का भाव गांव या समाज के निर्माण का आधार बना। सभी व्यक्तियो ने यह समझौता किया कि हम साथ रहेगे। किसी को घात नही पहुचायेंगे। किसी को नही मारेंगे। गावो मे व्यापार इसी सूत्र पर विकसित हुआ कि कोई विश्वासघात नही करेगा, कोई किसी को धोखा नही देगा, किसी न किसी की सपत्ति नही हड़पेगा, अप्रमाणिकता नही बरतेगा। इन सूत्रो के आधार पर व्यवसाय का विकास हुआ। लाखो-करोड़ो का लेन-देन बिना लिखा-पढी के होता था। न साक्षी और न और कुछ। सब कुछ जबानी लेन-देन। विश्वास की यह पराकाष्ठा थी। जबान का मूल्य जीवन से बढकर था। बात को रखने के लिए मृत्यु-वरण स्वीकार करना सहज-सरल बात थी।

## जबान का मूल्य

गुजरात के एक प्रसिद्ध सेठ थे—भैंसाशाह। वे जबान के धनी थे। उनका अपना करोडों का व्यवसाय था। एक बार वे व्यापार के निमित्त कही अनजाने प्रदेश मे चले गए। वहां उन्हें एक लाख रुपयो की जरूरत पड़ी। वहा कोई जान-पहचान वाला नही था। वे बाजार मे गए। एक साहूकार की पेढ़ी पर चढ़े। साहूकार ने उनका स्वागत किया। भैंसाशाह ने कहा—एक लाख रुपयो की आवश्यकता है। यह लो मेरी मूछ का बाल। इसे रखो। मैं ब्याज सहित पूरे रुपये चुकाकर यह बाल ले जाऊगा। सेठ के बाल को रखकर उसने एक लाख रुपये दे दिए।

## समाज विकास के सूत्र

आप इस घटना को आज के व्यवहार से मिलाए। वहा वह सघन विश्वास और प्रामाणिकता और कहा आज सघन विश्वासघात और अप्रामाणिकता। दोनो स्थितियो मे रात-दिन का अन्तर है। आज तो सारी मूछ उखाड़कर दे दे तो भी पाच रुपये मिलना मुश्किल है और यदि कोई विश्वास मे दे देता है तो धोखा ही खाना पडता है। उस समय सारा व्यवसाय चलता था जबान के आधार पर। गाव का विकास अहिंसा के आधार पर हुआ। गाव मे आवश्यक व्यवसाय का विकास सत्य और अचौर्य के आधार पर हुआ। गाव मे स्त्री-पुरुष का एक साथ रह पाना ब्रह्मचर्य के आधार पर हुआ। दाम्पत्य-जीवन का भी यही आधार बना। लोगो ने स्वीकार कर लिया कि दाम्पत्य को कोई खडित नही करेगा। अपरिग्रह के आधार पर बहुत सारी सामाजिक व्यवस्थाओ का विकास

हुआ। समूचे समाज का विकास इन सत्यों के आधार पर हुआ है। किन्तु आज न जाने कैसी भ्रान्ति पलने लगी है कि जहां सत्य और अध्यात्म की चर्चा होती है वहा मनुष्य मान लेता है कि ये सत्य समाज और व्यवहार को विघटित करने वाले हैं। इस एक भ्रान्ति के आधार पर या इस भ्रान्ति को पुष्ट करने के लिए आदमी ने दूसरी भ्रान्ति को जन्म दिया और उसे पालने के लिए तीसरी, चौथी भ्रान्ति पैदा की गई। यह क्रम कही रुकने वाला नही है। यह अनवस्था का क्रम है। इस अनवस्था के कारण मनुष्य का समूचा जीवन ही भ्रान्तियो का जीवन बन गया है। इन भ्रान्तियो का कही अन्त नही है। ये अनन्त बनती चली जाती है। कही आर-पार दिखाई नही देता।

## अशरण अनुप्रेक्षा

क्या सत्य की शरण मे जाना समाज को तोडना है? कभी नही, यह भ्रान्ति मात्र है। मनुष्य का मन असत्य से इतना भावित हो चुका है कि आज जहा सत्य की बात आती है वहा उसे अनुभव होने लग जाता है कि यह सामाजिक और पारिवारिक व्यवस्था को भग करने वाला है। इस भ्रान्ति को तोडने के लिए व्यक्ति अशरण अनुप्रेक्षा का अभ्यास करे। जो व्यक्ति अशरण की अनुप्रेक्षा करता है, अनुध्यान और अनुसरण करता है वह इस सत्य को पकड लेता है कि जिन्हे मैं शरण या त्राण मान रहा हू वे न शरण देने मे समर्थ है और न त्राण देने मे सक्षम हैं। और जो शरण और त्राण देने मे सक्षम है उन्हे मैं शरण और त्राण नहीं मान रहा हू। यह सचाई जब अनुभूत हो जाती है, तब व्यक्ति भ्रान्तियो के वात्याचक्र से मुक्त हो जाता है।

## शरणं गच्छामि

अर्हत् सचमुच शरण है। अपनी आत्मा की अर्हताओ को जागृत करने वाला ही शरण पा सकता है, त्राण पा सकता है और इस अशरण और अत्राण की दुनिया से शरण और त्राण की सीमा मे जा सकता है।

'सिद्धे सरण पवज्जामि'—मैं सिद्ध की शरण मे जाता हू। सिद्ध की शरण मे जाने का अर्थ है—अपने अस्तित्व की सारी शक्तियो को उजागर करना, अभिव्यक्त करना, सिद्धि के स्तर तक पहुच जाना।

'साहू सरण पवज्जामि'—मैं साधु की शरण मे जाता हू। साधु की शरण मे जाने का अर्थ है—साधना की शरण मे जाना। साधु दूसरा नही होता। छोटे बच्चे के पास चॉकलेट है। उसे कहा जाए कि अपने छोटे भाई को दे दो, नही देगा। किन्तु उसे यदि कहा जाए कि साधु को दे दो, तो वह तत्काल दे देगा, क्योंकि वह साधु को अपने से दूसरा नही समझता। साधु दूसरा

नही होता। साधु का अर्थ है—अपने जीवन की साधना। साधु के शरण मे जाने का अर्थ है—अपने जीवन की साधना की शरण मे जाना। जो व्यक्ति साधना की शरण मे जाता है वह त्राण पा लेता है और जो साधना की शरण मे नही जाता वह त्राण नही पा सकता। साधना की शरण मे जाना भी सरल नही है। उसमे बड़ा भय लगता है। बहिनें घंटो तक रसोई घर मे बैठने से नही घबराती। इतना ताप सहन करना उनके लिए सहज-सा बन गया है। पर एक घंटा ध्यान करने मे उन्हें अपार कष्ट की अनुभूति होती है। इसीलिए लोग सोचते हैं कि ध्यान अपने आप हो जाए, कुछ करना न पड़े। जब वह सिद्ध होने लगेगा तब हम प्रयत्न करेंगे।

एक व्यक्ति तैरना सीखना चाहता था। वह तालाब पर गया। पानी मे उतरा। पैर फिसल गया। डूबने लगा। एक व्यक्ति ने उसे पकड़ लिया। उससे कहा—कल फिर आना। धीरे-धीरे तैरना सीख जाओगे। उसने कहा—जब तक तैरना नही सीख जाऊंगा तब तक तालाब पर नही आऊगा।

बड़े आश्चर्य की बात है। तैरना सीखना है और तालाब पर न आने की प्रतिज्ञा है—तब तैरना कैसे सीखा जा सकेगा? बहुत सारे लोग इसी भाषा मे सोचते हैं—जब तक ध्यान करना नही सीख लूंगा तब तक शिविर मे नहीं जाऊंगा। उन्हे साधना करने मे भय लगता है। आचार्य पूज्यपाद ने लिखा है—

'मूढात्मा यत्र विश्वस्तः, ततो नान्यद् भयास्पदम्।
यतो भीतस्ततो नान्यद्, अभयस्थानमात्मनः॥

मूर्छित चेतना वाला व्यक्ति जहा विश्वास करता है, उससे बड़ा खतरा कोई हो नही सकता। जहा त्राण है वहा वह जाना नही चाहता और जहा अत्राण है वहां वह निडर होकर जाता है। जिससे वह डरता है उससे बड़ा कोई त्राण नही है और जहां त्राण मानता है उससे बडा कोई खतरा नही है।

मूर्च्छा के कारण जीवन मे ऐसे विपर्यय पलते हैं।

## अपनी शरण क्या ?

- साधना की शरण मे जाना दूसरे की शरण मे जाना नही है।
- धर्म की शरण मे जाना दूसरे की शरण मे जाना नही है।
- यह सब अपनी ही शरण मे जाना है।
- अर्हत्, सिद्ध, साधु और धर्म—ये हमारे अस्तित्व के ही अग हैं। इनकी शरण मे जाना अपने अस्तित्व की शरण मे जाना है। यह दूसरे की शरण मे जाना नही है।
- अध्यात्म का सूत्र यही है—अपनी शरण मे जाओ, दूसरो की शरण मे मत जाओ।

# १५. काल्पनिक समस्याएं और तनाव

१. सयम है अति से बचना।

२. काम ' एककोणीय सचाई।

३. प्रत्येक व्यक्ति शिव है, जिसने चेतना के साक्षात्कार का अभ्यास किया है।

४. ऊर्जा का प्रयोग चैतन्य जागरण मे हो।

५. ब्रह्मचर्य है प्राण-ऊर्जा को प्रज्ज्वलन।

६. गांधी को देखकर एक विचारक ने लिखा—मैंने दुनिया में इतने भद्दे आदमी मे इतना सौन्दर्य नही देखा।

७. सयम का मूल्य इसीलिए है—संयम से प्राण-ऊर्जा का संचय होता है।

८. समस्या न बड़ी, न छोटी।

- वह आशका से बड़ी बनती है।
- यथार्थ के स्वीकरण से छोटी बनती है।

९. दर्शन बड़ा है चिन्तन से।

# पन्द्रह

## संयम है अति से वचना

मनुष्य वहुत वार कल्पना के जगत् मे जीता है। कल्पना अच्छी भी है और बुरी भी है। जो कल्पना यथार्थ तक पहुंच जाए वह अच्छी है और जो कल्पना केवल कल्पना ही वनी रहे, यथार्थ के आकाश को छू न पाए, वह बुरी है। मनुष्य जितनी कल्पनाए करता है उतना ही वह उनसे ग्रस्त होता जाता है। स्मृति भी जरूरी है और कल्पना भी जरूरी है, किन्तु अतिस्मृति और अतिकल्पना—दोनों ख़तरनाक हैं। पता नही, मनुष्य को अति मे जाना पसन्द क्यो है ? वह किसी भी पक्ष मे अति से क्यो नही वच पाता ? वह हर वात मे अति करता है, करना चाहता है। मन मे एक प्रकार की मूर्च्छा के कारण वह संयम नही कर पाता। संयम का अर्थ है—अति से वचना। यह जीवन का महत्त्वपूर्ण सूत्र है। भोजन का संयम करना—इसका यह अर्थ नही है कि भोजन न किया जाए। भोजन के विना प्राण नही टिकते। भोजन के विना जीवन-यात्रा नही चल सकती। भोजन जरूरी है, किन्तु जव उसकी अति होती है, तव समस्याएं उत्पन्न होती हैं। भोजन-सयम का अर्थ है—भोजन की अति से वचना शरीरधारी काम का भी सेवन करता है। इच्छाओं की पूर्ति भी करता है। शरीर और मन की आकाक्षाओ की पूर्ति के लिए वह हर सभव प्रयत्न भी करता है। किन्तु जीवन के किसी भी क्षेत्र मे जहा अति का प्रयोग होता है वहा कठिनाइयां पैदा होती हैं।

## कामवृत्ति : कोणिक सचाई

मानसशास्त्री मानते हैं कि जीवन मे काम (sex) आवश्यक है। फ्रायड ने इसका वहुत समर्थन किया। सभी मनोवैज्ञानिको ने इसकी आवश्यकता महसूस की है। 'काम' मनुष्य की स्वभाविक वृत्ति है। उसकी पूर्ति नही होती है तो आदमी पागल हो जाता है। वहुत वार यह प्रश्न आता है कि मनुष्य यदि ब्रह्मचारी वना रहे तो वह पागल हो जाएगा। इस वात में सचाई नही है, ऐसा नही कहा जा

सकता। जीवन की स्वाभाविक मागों की यदि पूर्ति नही होती है तो एक प्रकार का उन्माद या पागलपन उत्पन्न हो जाता है और आदमी बेचैन हो जाता है। हर सचाई का एक कोण होता है। ये प्रतिपादित सचाइया कौणिक सचाइया है। ये सार्वभौम नही है। वहुत बार आदमी अर्धसत्य को पूर्णसत्य मान लेता है। यहा भ्राति का निर्माण हो जाता है। अर्धसत्य को यदि अर्धसत्य की दृष्टि से देखा जाए तो समस्या को सोचने-समझने का और उसका समाधान खोजने का अवसर मिलता है और यदि अर्धसत्य को पूर्णसत्य मान लिया जाता है तो अनेक नई समस्याए उत्पन्न हो जाती है।

काम जीवन का एक भाग है। इस सचाई को स्वीकार करते हुए भी हम इस वात को न भूले कि जिस व्यक्ति ने काम के आनन्द से भी वडे आनन्द की ऊर्जा को उत्पन्न कर लिया, उसके लिए काम निकम्मा बन गया। जो व्यक्ति काम के आनन्द के स्रोत को वद कर देता है किन्तु आनन्द के महास्रोत का द्वार उद्घाटित करना नही जानता, वह ब्रह्मचारी नही वन सकता, पागल वन सकता है। ब्रह्मचारी वही होता है जो काम-जनित सुख के द्वार को रोकने के साथ-साथ सुख के एक महाद्वार को उद्घाटित कर देता है, जिससे आनन्द का सतत प्रवाह प्रवहमान रहता है। तव काम-सुख व्यर्थ वन जाता है, उसकी सार्थकता समाप्त हो जाती है। शरीर में एक ग्रन्थि है—एड्रीनल और दूसरी है—पिच्यूटरी। ये दोनो ग्रन्थिया वहुत महत्त्वपूर्ण है। ये हमारे व्यवहार और आचरण को प्रभावित करती है। एड्रीनल ग्रन्थि के कारण ही काम-वासना, उत्तेजना, आवेग आदि-आदि जागृत होते है। पिच्यूटरी ग्रन्थि के द्वारा यदि उस एड्रीनल ग्रन्थि को नियत्रित या प्रभावित कर दिया जाता है, निष्क्रिय वना दिया जाता है तो सारी काम-वृत्तिया समाप्त हो जाती है, आवेग कम हो जाते है, और अपूर्व आनन्द की वृति जागृत हो जाती है। तव काम अकाम वन जाता है। किन्तु जो व्यक्ति पिच्यूटरी या दर्शन केन्द्र को जागृत करना नही जानता और ब्रह्मचारी वनने की वात करता है या प्रयत्न करता है तो वह सचमुच पागल की अवस्था तक पहुच जाता है। मनोविज्ञान का भी यही सिद्धान्त है। यह मनोवैज्ञानिक सत्य भी एककोणीय है। यह इस अर्थ मे सत्य है कि पिच्यूटरी ग्रन्थि को जागृत किए विना कोई ब्रह्मचारी होने का प्रयत्न करता है तो वह निश्चित ही विषाद से भर जाता है, अर्ध-उन्माद की स्थिति मे चला जाता है।

कामदेव की पत्नी रती विलाप करते हुए कहती है—शिव ने अपने तीसरे नेत्र के द्वारा, प्रलयकारी नेत्र के द्वारा काम को भस्म कर डाला, राख का ढेर वना डाला।

## शिव कौन नही ?

प्रत्येक आदमी शिव है। कोई भी अशिव नही है। जिसने अपने शिवत्व को प्रकट कर डाला, जिसने अपने महादेव को जगा दिया, जिसकी आत्मा मे सुपुप्त शिव जाग गया, वह आदमी स्वय शिव बन गया। साधना और ध्यान करने वाला, आत्मा के द्वारा आत्मा को देखने वाला हर व्यक्ति शिव होता है। जिसने प्रेक्षा-ध्यान के द्वारा अपनी चित्तवृत्तियो को सयत कर अपने भीतर समाए हुए चैतन्य के स्पन्दनो का थोड़ा-सा साक्षात्कार किया है, उस व्यक्ति ने अपने शिवत्व को जगाने का अभ्यास किया है। जिसका शिवत्व जाग गया, वह हर आत्मा शिव बन गया।

प्रत्येक साधक शिव होता है और वह दर्शन-केन्द्र या तृतीय नेत्र को सक्रिय बनाकर होता है। वह अपनी पिच्यूटरी ग्लैन्ड को सक्रिय कर एड्रीनल को प्रभावित करता है, उसके स्राव को नियन्त्रित करता है। दूसरे शब्दो मे, वह स्राव को बदल देता है और काम से अकाम बन जाता है। उसका काम उस तीसरे नेत्र से भस्म हो जाता है, समाप्त हो जाता है।

## काम-विजय की प्रक्रिया

काम-विजय की भी एक प्रक्रिया है। जो इस प्रक्रिया को जाने बिना काम-विजय का प्रयत्न करता है वह कभी सफल नही होता। परिणाम विपरीत होता है और वह विक्षिप्त बन जाता है। इस एककोणीय सत्य को हम उसी कोण से देखें, समझें। हम यदि यह मान लें कि कोई ब्रह्मचारी हो ही नही सकता या काम की माग को पूरी किए बिना कोई अपना विकास नही कर सकता, पागलपन से मुक्त नहीं हो सकता तो यह बहुत बड़ा भ्रम होगा, असत्य का पोषण होगा। हम इस कोण को न भूलें कि साधना के लिए कामवासना का नियन्त्रण कितना अपेक्षित है।

## ऊर्जा का उपयोग कहां ?

ध्यान साधक के लिए आहार का सयम भी बहुत अपेक्षित है। जो व्यक्ति अपनी सारी शक्ति भोजन के पाचन आदि मे खपा देता है, वह ध्यान नही कर सकता, ध्यानी नही हो सकता। ध्यान का लाभ उसे कभी नही मिल सकता। ऊर्जा सीमित है। वह जितनी है उतनी ही है। उसका उपयोग चाहे भोजन पचाने मे किया जाए या मस्तिष्कीय विकास में किया जाए। अतिरिक्त भोजन करने वाले व्यक्ति की सारी ऊर्जा आतो मे खप जाती है। यदि इतनी ऊर्जा पर्याप्त नही होती तो मस्तिष्क में काम आने वाली ऊर्जा भी वहा खप जाती है। मस्तिष्क शरीर का दो प्रतिशत भाग है। किन्तु उसे विद्युत् चाहिए बीस प्रतिशत। इतनी

विद्युत् मिलने पर ही वह अच्छा काम कर सकता है, अन्यथा नही। किन्तु अति भोजन करने वाला व्यक्ति बीस प्रतिशत विद्युत् को भी भोजन पचाने मे खपा देता है। मस्तिष्क को विद्युत् नही मिलती। वह बडा काम नही कर सकता। इतिहास मे नही मिलता कि किसी पेटू आदमी ने बड़ा काम किया हो। बडा काम उन्ही लोगो ने किया है जो भोजन के प्रति संयत थे। कुछेक व्यक्ति भोजन के प्रति सावधान नही होते। वे मानते हैं—शरीर को चलाने के लिए भोजन अपेक्षित है। उनका मन कार्य मे इतना सलग्न हो जाता है कि वे भूल जाते है कि भोजन किया या नही।

आइस्टीन प्रयोगशाला मे थे। वे किसी गुत्थी को सुलझाने मे तल्लीन थे। भोजन का समय हुआ। पत्नी प्रयोगशाला के एक मेज पर भोजन रखकर चली गई। उसने सोचा—काम से निवृत्त होकर भोजन कर लेंगे। आइंस्टीन काम मे लगे रहे। इतने मे ही उनसे मिलने एक मित्र आया। आइस्टीन ने आख उठाकर भी उसकी ओर नही देखा। वह कुछ देर वहा बैठा। उसने प्रतीक्षा की, पर आइस्टीन ने ध्यान नही दिया। वह भूखा था। उसने देखा—एक मेज पर भोजन पड़ा है। वह गया और भर पेट भोजन कर, हाथ धोकर चला गया। कुछ समय पश्चात् आइस्टीन की गुत्थी सुलझी। वे भोजन के लिए मेज पर आए। देखा, बर्तन मे कुछ भी नही है। थोडा पानी पडा है। सोचा—सम्भव है मैंने भोजन कर लिया, अन्यथा ये बर्तन खाली नही रहते। वे पुन. अपने काम मे लग गए। भूख का भान ही नही रहा।

हम उन्हे भोजन के प्रति लापरवाह, असावधान या अनासक्त कुछ भी कहें। वे थे इस शताब्दी के महान् बौद्धिक व्यक्ति। उनकी सारी ऊर्जा ज्ञान-केन्द्र की ओर प्रवाहित रहती थी। उसे काम-केन्द्र की ओर प्रवाहित होने का कम अवसर मिलता था। यही कारण है कि उनका ज्ञान-केन्द्र जागृत हो सका और वे विश्व को अनुपम देन दे सके।

## प्राण-ऊर्जा का ऊर्ध्व-अधोगमन

जिस व्यक्ति की प्राण-ऊर्जा नीचे की ओर, काम-केन्द्र की ओर प्रवाहित होती है उसमे निम्नतम् वृत्तियां जागती हैं और जिसकी प्राण-ऊर्जा ऊपर की ओर, ज्ञान-केन्द्र की ओर प्रवाहित होती है उसमें श्रेष्ठ वृत्तियां जागती हैं। वह बहुत नए काम कर सकता है। प्राण-ऊर्जा के ऊर्ध्वगमन का पथ है—सुषुम्णा का मार्ग। प्राण-ऊर्जा जब ऊर्ध्वयात्रा करती है तब उदात्त-वृत्तिया जागृत होती हैं। वह व्यक्ति ज्ञान, व्यवहार और आचार के क्षेत्र मे बहुत आश्चर्यकारी विकास कर लेता है।

## ब्रह्मचर्य : प्राण-ऊर्जा का प्रज्ज्वलन

आज एक बडा सकट उपस्थित हुआ है। बहुत सारे लोग मनोविज्ञान की ओट लेकर अब्रह्मचर्य को उपादेय बतलाते हैं। उनका कहना है कि काम स्वाभाविक वृत्ति है। उसके सेवन मे कोई दोष नही है। बाहरी दृष्टि से कोई दोष नही है—यह मान भी ले क्योकि एक अब्रह्मचारी आदमी शरीर से स्वस्थ हो सकता है, वह मासल और सुन्दर लग सकता है। उसका चेहरा तेजस्वी और दीप्तिमान् हो सकता है। किन्तु आन्तरिक दृष्टि से वह खोखला ही होता है।

आचार्य श्री दिल्ली मे थे। पत्रकार गोष्ठी थी। एक पत्रकार ने पूछा—साधु ब्रह्मचारी होते हैं। उन्हे बहुत तेजस्वी होना चाहिए। उनका शरीर हृष्ट-पुष्ट होना चाहिए। चेहरे पर चमक होनी चाहिए। पर आपके साधुओ मे यह सब दिखाई नही देता। मैंने उस समय कुछ समाधान भी दिया। पर मेरे मन मे एक प्रश्न पैदा हो गया कि क्या पत्रकारो का प्रश्न समुचित है? मैंने उसी दिन से खोज प्रारभ की। मैं इस निष्कर्ष पर पहुचा कि शरीर पुष्ट होना, रक्त का लाल होना, शरीर मे चमक-दमक होना—इन सब मे ब्रह्मचर्य का कोई सबध नही है। जो व्यक्ति इन सब का सबध ब्रह्मचर्य के साथ जोडता है, वह बहुत बडी भ्रान्तिया पैदा करता है। मेरा यह कथन सुनने मे अटपटा-सा लगता हो, पर है यह एक सचाई। मैं महावीर को उद्धृत करू, बुद्ध और कबीर को उद्धृत करू, आचार्य भिक्षु और महात्मा गाधी को उद्धृत करू—इन सब महात्माओ ने साधक का लक्षण जो बतलाया है, वह विचित्र है। महावीर ने ब्रह्मचारी के लिए एक विशेषण प्रयुक्त किया है—'भासच्छन्नेव जायतेजसे'—ब्रह्मचारी राख से ढकी अग्नि की भाति होता है। कबीर ने कहा 'बाहर से तु कछुअ न दीखे, भीतर जल रही ज्योत।' ऐसा होता है साधक। बाहर से कुछ नही दीखता, भीतर मे ज्योति प्रज्वलित रहती है। आचार्य भिक्षु ने कहा—'दुर्बल शरीर हुवै तपसी तणों।' शरीर दुबला होता है, पर भीतर ज्योति जलती है। ब्रह्मचारी वह होता है जिसके भीतर प्राण की ज्वाला प्रज्वलित होती है और ऊपर से वह रूखा-सूखा-सा लगता है। ठीक इससे उल्टा होता है भोगी आदमी। वह बाहर से चमक-दमक वाला होता है और भीतर से सर्वथा शून्य। उसकी प्राण-ज्वाला बुझ जाती है। सारी प्राण-विद्युत् चुक जाती है।

## प्राण-ऊर्जा का प्रभाव

जीवन का मूल आधार है—प्राण-शक्ति, वाइटेलिटी। जीवन का आधार रक्त और मास नही है। लोगो ने यह मान रखा है कि शरीर मे रक्त अच्छा रहेगा तो चमक रहेगी, अन्यथा नही। किन्तु इसका शक्ति के साथ सीधा सबध

नही है। वर्तमान शताब्दी मे एक महान् शक्तिशाली व्यक्ति हुआ। उसका नाम था महात्मा गाधी। वे राजनीति और अध्यात्म के सधि-क्षेत्र मे हुए। एक विचारक ने महात्मा गाधी को देखकर लिखा—'मैंने दुनिया मे इतने भद्दे आदमी मे इतना सौन्दर्य नही देखा।' यह वात वहुत अच्छी लगी। महात्मा गाधी का वजन केवल १०० पाउड था। शरीर केवल हड्डियो का ढाचा मात्र था। किन्तु उनका सौन्दर्य इतना प्रभावक था कि विश्व के वडे-वड़े व्यक्ति उनके पीछे फिरते थे। उनके साथ पाच-दस मिनट वैठ कर, उनसे वात-चीत कर अपने आपको धन्य मानते थे। इस विशाल सौन्दर्य का कारण क्या था? उसका एकमात्र कारण था—सयम। महात्मा गाधी ने इतना कठोर सयम साधा, सयममय जीवन व्यतीत किया कि प्रत्येक व्यक्ति उनके साथ रहने को ललचाता था और उनसे वात कर अपने आपको गौरवान्वित मानता था।

जिस व्यक्ति मे प्राण की ऊर्जा होती है, सयम और त्याग का तेज होता है, वह व्यक्ति वाहर से कुछ भी न होने पर भी भीतर मे अत्यन्त प्राणवान् और तेजस्वी होता है। वह जीवन्त और शक्तिशाली होता है। अब्रह्मचर्य या असयम की सवसे वडी हानि यही है कि आदमी का ढाचा वाहर से वैसा का वैसा रह जाता है किन्तु भीतर से सव कुछ चुक जाता है। वहुत वार ये ढाचे, पुतलिया जो वाहर से वहुत सजीव और प्राणवान् लगती हैं, आदमी को भ्रम मे डाल देती हैं। जैन पुराणो मे आता है कि राजा ने अपनी पुत्री मल्ली की एक ऐसी सजीव पुतली वनाई कि देखने वाले सारे लोग उसे साक्षात् मल्ली कुमारी ही समझ लेते। वे उससे वात करने की चेष्टा करते। वह वास्तव मे थी सगमरमर की वनी निर्जीव पुतली। वाहरी ढाचे आकर्षक होते है, पर भीतर मे कुछ भी नही होता। ये ढाचे भ्रम पैदा करने वाले होते है।

## सयम का मूल्य प्राण-ऊर्जा का सचय

इसी प्रकार जो शरीर हृष्ट-पुष्ट और स्वस्थ दिखाई देता है, पर जिसमे प्राण-ऊर्जा नहीं होती, वह निष्प्राण और शक्तिहीन होता है। उससे वडा कार्य नही किया जा सकता। उसकी सारी शक्तिया चुक जाती है। इसलिए उसका कोई विशेष मूल्य नही होता। अब्रह्मचर्य का अति-सेवन करने वाला व्यक्ति अपनी प्राणशक्ति का अतिरिक्त व्यय करता है। उससे उसकी कर्मजा-शक्ति समाप्त हो जाती है। जैसे सूजन आया हुआ शरीर भारी और स्थूल दीखता है, वैसे-ही व्यक्ति वाहर से भरा-भरा दिखाई दे सकता है, पर वह होता है—शक्ति-शून्य। मैं यह कहना नही चाहता कि मास, हड्डिया, रक्त आदि का कोई महत्त्व नही है इनका अपना महत्त्व है, मूल्य है। व्यक्ति इनकी रक्षा करता है। किन्तु हमारे शरीर मे सवसे ज्यादा रक्षणीय है—प्राण-विद्युत्।

उसका प्रवाह व्यर्थ न जाए। वह बाहर न जाए। खड़े-खड़े कायोत्सर्ग करते समय हाथो की अगुलियो को शरीर से सटा कर रखें, जिससे की अगुलियो से निकलने वाली विद्युत् पुन: शरीर मे चली जाए। यदि हाथ को शरीर से सटा कर नही रखते हैं तो विद्युत् बाहर चली जाती है, व्यर्थ हो जाती है। प्राण-ऊर्जा का सचय बहुत महत्त्व का है। उससे हम अतिरिक्त कार्य कर सकते है। प्राण-ऊर्जा का काम इतना ही नही है कि व्यक्ति अपना जीवन जी सके। महत्त्वपूर्ण बात यह है कि प्राण-ऊर्जा से कोई विशेष कार्य किया जाए। वही आदमी जीवन मे बडा काम कर सका है जिसने हाथ और पैरों का सयम साधा है, जिसने कान और आख का सयम साधा है, जिसने जीभ और प्राण का सयम साधा है, जिसने मन और वाणी का सयम साधा है और जिसने इस सयम की प्रक्रिया से प्राण-ऊर्जा को बाहर जाने से रोका है और उसका अतिरिक्त सचय किया है, ऐसे व्यक्ति के मन मे नई स्फुरणाएं होती हैं और वही व्यक्ति अनूठा काम करने मे सफल हो पाता है। यह है सयम का एक मूल्य। इसी सदर्भ मे सयम की बात अच्छी तरह समझ मे आ सकती है।

## यथार्थ का धरातल

सयम की साधना का सूत्र यथार्थ के जगत् मे जीने का सूत्र है। यह सूत्र व्यक्ति को कामना और कल्पना से ऊपर उठाकर यथार्थ के धरातल पर ला खड़ा करता है। जिस व्यक्ति मे प्राण-ऊर्जा प्रबल होती है, जिसका मनोबल बहुत दृढ़ होता है वह व्यक्ति काल्पनिक समस्याओ मे नही उलझता। काल्पनिक समस्याए उसी व्यक्ति को सताती हैं जिसका मनोबल दुर्बल होता है और मनोबल उसी व्यक्ति का दुर्बल होता है जिसकी प्राण-ऊर्जा न्यून होती है, सयम कम होता है।

## आशंका . आशका

आज का पढा-लिखा आदमी सयम और त्याग को मखौल मानता है। जिसने जीवन की गहराइयो मे उतरकर जीवन को पढने का प्रयत्न नही किया, वह सयम का मूल्य नही समझ सकता। आप स्वय अनुभव करे कि व्यक्ति कितनी काल्पनिक समस्याए खडी कर लेता है और उसमे उलझ जाता है। व्यक्ति सदेहों का पुतला है। वह अनेक प्रकार के काल्पनिक सदेहो को पालता है और उनका शिकार होता है। बेटा बाप को और-पति पत्नी को सदेह की दृष्टि से देखती है। भाई भाई को सदेह की दृष्टि से देखता है। इस सदेह से अनेक कल्पनाए उभरती हैं। बुढापे मे क्या होगा? बीमार हो जाऊंगा तो क्या होगा? बेटा मर जाएगा तो क्या होगा? पत्नी मर जाएगी तो क्या होगा? इतनी कल्पना! इतनी आशका! इतना भय! ऐसा लगता है कि जीवन मे आश्वासन जैसा कुछ भी नही है। यह क्यो है? यह

दुर्बल मनोभावना का प्रतीक है। जो व्यक्ति प्राणवान् होता है, वह कभी नही सोचता 'अब क्या होगा ?' वह सोचता है—मैं हूं तो सब कुछ हो जाएगा और यदि मैं नही हू तो कुछ नही होगा।

एक आदमी रिक्शे मे बैठकर जा रहा था। वह अत्यन्त उदासीन और चितातुर था। रिक्शा-चालक ने पूछा—'बाबूजी ! चेहरा इतना कुम्हलाया-सा कैसे है ? इतने चिन्तातुर क्यो ? छोटी उम्र मे बूढे लग रहे हो।' उसने कहा—'दो लडकिया है। शादी करनी है। पास मे पैसा नही है। क्या करू ? बस, यही चिंता खा रही है।' रिक्शा चालक बोला—'मैं सत्तर वर्ष का हू। चार लडकियो की शादी कर चुका हू। दो लडकियो की शादी करनी है। कोई चिन्ता नही है। मस्ती मे जीता हू।'

## समस्या क्या बड़ी . क्या छोटी

समस्या हर व्यक्ति के सामने आती है किन्तु जो व्यक्ति कल्पना के लोक मे जीता है वह राई-भर समस्या को पर्वत जैसी बडी समस्या बना देता है। जो व्यक्ति प्राणवान होता है वह पर्वत जैसी बडी समस्या को भी ककर जैसी तुच्छ मानकर उसका पार पा जाता है, और वह मस्ती मे जीता चला जाता है। मरना ही है तो समस्या से दबकर क्यो मरा जाए ? कठिनाई है तो उसे हसकर झेला जाए। चिन्ता करने से क्या ? बिना मौत क्यो मरा जाए ? जिस व्यक्ति ने प्राण-शक्ति का मूल्याकन नही किया, जिसकी प्राण-शक्ति निर्बल है वह हजारो-हजारों आशकाए, कल्पनाए और दुश्चिन्ताए खड़ी कर लेता है और उन्ही को भोगते-भोगते समाप्त हो जाता है। वह जीवन मे कुछ भी नही कर पाता। जिसकी प्राण-ऊर्जा सबल होती है, जो प्राणवान होता है, जिसमे धृति और मनोबल होता है, उसके जीवन मे भी बडी-बडी समस्याए आती हैं, पर वे उसे प्रभावित नही कर पाती, स्वय नष्ट होजाती हैं, जैसे आती हैं, वैसे ही चुपचाप चली जाती हैं। कहा है—

'तावद् भयेन भेतव्यं, यावद् भयमनागतम्।
आगतं तु भय दृष्ट्वा, प्रहरतव्यमशंकया ॥

जब भय की स्थिति आ गई हो तो उससे डरना नही चाहिए। पहले यह विवेक अवश्य रखना चाहिए कि कोई खतरा सहसा उत्पन्न न हो। परन्तु जब खतरा पैदा हो ही गया तो व्यक्ति की प्राण-ऊर्जा इतनी सशक्त होनी चाहिए कि वह निडर होकर उस खतरे का सामना कर सके। इस प्रकार करने से खतरा आता है और चला जाता है, व्यक्ति का कुछ भी नही बिगाड पाता। दुनिया मे सब उसे है जो कमजोर होता है, सशक्त को कोई नहीं सताता।

## चिन्तन है पंगु

एक भाई ने पूछा—'हम प्रेक्षा-ध्यान मे देखने का अभ्यास कर रहे है। इस प्रक्रिया मे हमारी चिन्तन शक्ति ही समाप्त न हो जाए।

हमने चिन्तन को ही सब कुछ मान लिया है। चिन्तन बहुत छोटी बात है। इसे हमने अधिक मूल्य दे डाला। इसे ही जीवन का सर्वस्व मान लिया। कहा चिन्तन और कहा दर्शन! बेचारा चिन्तन इतना पगु है कि वह दर्शन के ऊचे शिखर तक पहुच ही नहीं सकता, उसकी तलहटी को भी नही छू पाता। विशिष्ट ज्ञान दर्शन (इन्टयूसन) के द्वारा होता है। जब जीवन मे दर्शन और उसके साथ-साथ प्राण-ऊर्जा के उन्नयन की बात आती है तब चिन्तन पीछा करता हुआ चला जाता है। जहा चेतना जाती है वहा प्राण-धारा जाती है। जो व्यक्ति चेतना को देखने का प्रयत्न करता है, वह प्राण-शक्ति को विकसित करने का प्रयास करता है। जो व्यक्ति चैतन्य को देखने का प्रयत्न नही करता, उसकी प्राण-शक्ति चुक जाती है।

हम इस सचाई को मानकर चलें कि सदेह, आशंका और भय के कारण पैदा होने वाली जितनी काल्पनिक समस्याए हैं, वे सब मन मे तनाव उत्पन्न करती हैं और तनाव हजारो कठिनाइया पैदा करता है। हम काल्पनिक समस्याओ में न उलझें, और प्राण-ऊर्जा को अधिक से अधिक विकसित करने की दिशा मे प्रस्थान करें।

# १६. आन्तरिक समस्याएं और तनाव

१. भारोऽविवेकिन. शास्त्रं, भारो ज्ञानं च रागिणाम् ।
अशान्तस्य मनो भारो, भारोऽनात्मविदो वपुः ॥

२ परिस्थति के आधार पर समाधान ढूढना वैसा ही है जैस एक अधेरे से निकलकर दूसरे अधेरे मे भटकना ।

३. घर का जीवन, सडक का जीवन—दोनो को समझें ।

४ परिस्यति ही सब कुछ है—वही मानता है जो आन्तरिक स्रावो को बदलना नही जानता ।

५. शरीर-विज्ञान सबके लिए आवश्यक है ।

- शरीर की संरचना और क्रियाविधि को जानना साधक के लिए बहुत जरूरी ।

६ अध्यात्म मे रस लेने वाला नही कह सकता—समय नही है ।

# सोलह

## घर का जगत् : सडक का जगत्

हम दो जगत् के बीच जीते हैं। एक है—घर का जगत् और दूसरा है—सडक का जगत्। हर मनुष्य का यही क्रम है। वह घर का जीवन भी जीता है और सड़क का जीवन भी जीता है। मनुष्य ने मकान इसीलिए वनाया कि वह भीतर का जीवन जी सके। वह जीवन एक प्रकार का होता है और खुले आकाश मे जीना, दूसरे प्रकार का होता है। वाहर के जीवन मे और भीतर के जीवन मे बहुत बडा अन्तर होता है। जव हम इन्द्रियो को वाहर व्यापृत करते है तव बाहर का जीवन प्रारभ हो जाता है और जब हम उन्हे अन्दर व्यापृत करते हैं तब भीतर का जीवन प्रारभ हो जाता है। बाहर का जीवन कभी-कभी मन को लुभाने वाला होता है तो कभी-कभी मन मे घृणा पैदा करने वाला भी होता है। हम कान से सुनते हैं और बाह्य जगत् के साथ सम्पर्क स्थापित करते है, तव भी ऐसा ही घटित होता है। कुछ प्रिय सुनाई देता है, कुछ अप्रिय सुनाई देता है। कुछ कानो को लुभावना लगता है, कुछ अलुभावना लगता है। कुछ शब्द प्रमोद भावना पैदा करते हैं और कुछ शब्द ईर्ष्या जगाते है। जब हमारी इन्द्रियां वाहर से सपर्क स्थापित करती हैं और हमारे व्यक्तित्व को वाह्य जगत् का व्यक्तित्व बनाती है, तब वे वाहर से कुछ लेती हैं और भीतर तक पहुचा देती है। इनसे हमारे विचार बनते है, भावनाए और संस्कार निर्मित होते है। इनके आधार पर हम किसी को मित्र और किसी को शत्रु मान लेते है, किसी को अच्छा और किसी को बुरा मान लेते हैं, किसी का कल्याण और किसी का अकल्याण चाहने लग जाते हैं। अनेक प्रकार की भावनाए वनती हैं, बिगडती हैं। यह सारा होता है वाह्य जगत् के सपर्क के द्वारा। मनुष्य ने अपनी सारी शक्ति वाह्य जगत् के साथ लगा रखी है। वह बाह्य जगत् का ही परिष्कार और सुधार करने मे लगा हुआ है। वह अपने आपको अच्छा-बुरा या सुखी-दु.खी अनुभव करता है तो वह भी बाह्य जगत् के परिप्रेक्ष्य मे और वाह्य साधनो के कारण। प्रश्न होता है—क्या जीवन के साथ जुडी हुई सारी समस्याए

बाह्य जगत् की समस्याएं हैं ? क्या हम जो कुछ भोग रहे हैं वह सारा बाह्य जगत् द्वारा ही निर्मित है ? क्या हमारे भीतर का कुछ भी नही है ? यह एक बहुत बडा प्रश्न है। जब तक इस प्रश्न पर गहराई से नही सोचा जाएगा तब तक समस्याओ का समाधान नही हो सकेगा, तनाव-मुक्ति का प्रयोग सफल नही हो पाएगा।

## मनुष्य की व्याख्या—परिस्थिति ?

एक चिन्तन आता है कि मनुष्य परिस्थिति का दास है। वह बेचारा क्या करे ? परिस्थिति व्यक्ति को प्रभावित करती है। फिर अध्यात्म और धर्म से व्यक्तित्व निर्माण के कथन का क्या औचित्य रह जाता है ? ऐसा एक भी मनुष्य नही मिलता जो अनुकूल परिस्थति मे प्रसन्न और प्रतिकूल परिस्थति मे विषाद-ग्रस्त न होता हो। परिस्थति को छोड़कर मनुष्य की कोई व्याख्या नही की जा सकती, उसके सुख-दु ख की व्याख्या नही की जा सकती। मनुष्य के सारे सुख-दु.ख और सवेदन परिस्थति के सदर्भ मे ही व्याख्यायित होते हैं। यह एक ऐसा तर्क है जो काटा नही जा सकता। यह भी भ्रान्ति है। तर्क हो और कॉटा न जा सके, यह असभव है। तर्क अकाट्य होता ही नही। मनुष्य भूल जाता है कि तर्क का प्रयोग काटने के लिए ही होता है। जो तर्क पहले के तर्क को काट सकता है तो दूसरा तर्क उसे क्यो नही काट सकेगा ? तर्क की प्रकृति ही है—काटना। जब यह तर्क का स्वभाव है तब हम इसे अन्यथा कैसे कर सकते हैं ? सबल तर्क दुर्बल तर्क को काट देता है। फिर जो उससे भी प्रबल तर्क आता है तो वह उस सबल तर्क को भी काट देता है। उससे भी प्रबल तर्क हो सकता है जो उसे भी काट देता है। यह चलता रहता है। इसका कही अन्त नही आता। कोई भी तर्क अकाट्य नही हो सकता।

प्रथम दर्शन मे लगता है कि परिस्थिति को समर्थन देने वाला तर्क प्रबल है, अकाट्य है, पर यथार्थ मे वैसा नही है। हम देखते हैं कि समान परिस्थिति मे जीने वाले दो मनुष्य दो प्रकार का जीवन जीते हैं। एक परिस्थिति से पराजित होकर घुटने टेक देता है और दूसरा उस परिस्थिति के सामने डटकर खडा हो जाता है। दोनो गरीबी से आक्रान्त हैं, फिर भी एक गरीबी से सत्रस्त होकर दु खी जीवन जीता है और दूसरा गरीबी के जीवन के साथ सग्राम करता हुआ उससे जूझता जाता है। वह मानता है—जीवन एक सग्राम है। जो उमसे निरतर लडता वह एक न एक दिन उस पर नियत्रण पा लेता है। अब हम सोचें, दोनो के सामने समान परिस्थिति है। कोई अन्तर नही है। दोनो अभावग्रस्त एक व्यक्ति परिस्थिति से दब जाता है और दूसरा व्यक्ति उस पर है। ऐसा क्यो होता है ? यदि हम गहराई से सोचें तो इस अन्तर का जगत् मे नही मिल सकता, क्योंकि दोनो के लिए बाहर का वाता यह अन्तर भीतर मे खोजा जा सकता है। दोनों का भीतरी जगत्

इसीलिए यह अन्तर है। एक व्यक्ति का आन्तरिक जगत् बहुत कमजोर है और दूसरे व्यक्ति का आन्तरिक जगत् बहुत शक्तिशाली है। जिसकी प्राण-ऊर्जा सबल होती है उसका आन्तरिक जगत् बहुत शक्तिशाली होता है, और वह परिस्थिति पर हावी होकर उसको कुचल डालने मे समर्थ होता है। जिसकी प्राण-शक्ति कमजोर होती है, वह परिस्थिति से दब जाता है। परिस्थिति उसे कुचल डालती है।

बाह्य परिस्थितियो के आधार पर सारी समस्याओ का समाधान ढूढना एक अधेरे से दूसरे अधेरे मे भटकना है। इससे समाधान प्राप्त नही होता, भ्रातिया प्राप्त होती हैं। परिस्थिति भी एक सचाई है। इसे हम अस्वीकार न करें, किन्तु वही सब कुछ है, यह कभी न माने। हमारी आन्तरिक शक्ति बहुत प्रबल है। उसके समक्ष परिस्थिति की शक्ति नगण्य है, तुच्छ है।

## अन्तर क्यो ?

हम सडक के जीवन को भी समझें और मकान के जीवन को भी समझें। दोनो को सामने रखकर समस्याओ का समाधान ढूढें। एक व्यक्ति सामान्य अप्रिय बात को सुनकर तमतमा उठता है। दूसरा व्यक्ति कठोर अप्रिय वचन सुनकर भी शान्त रहता है। यह अन्तर क्यो ? दोनो के समक्ष अप्रियता की परिस्थिति है। दोनो के समक्ष क्रोध करने के निमित्त है, किन्तु एक गुस्से से लाल हो जाता है और दूसरा शान्त रहता है। यह क्यो ? इसका कारण स्पष्ट है। जिस व्यक्ति ने अपने आन्तरिक भावो का परिमार्जन कर लिया वह अप्रिय बात सुनकर भी उत्तेजित नही होता और जिस व्यक्ति ने अपने अन्तर्-मन का शोधन नही किया, वह थोडी-सी अप्रिय परिस्थिति मे उत्तेजित हो जाता है। बाह्य परिस्थिति तब तक आदमी को प्रभावित नही कर सकती जब तक उसके साथ भीतर की परिस्थिति या भाव न जुड जाए।

## शास्त्र भार भी, दीप भी

विद्वान् लोग एक ही शास्त्र के अनेक अर्थ करते हैं। दो व्यक्ति एक ही शास्त्र को पढते हैं। पर अर्थ-ग्रहण दोनो का भिन्न हो सकता है। दोनो मे बहुत बडा अन्तर हो जाता है। ऐसा क्यो होता है ? 'भारोऽविवेकिन. शास्त्रम्'—जिसका अन्तर्विवेक जागृत नही होता उसके लिए शास्त्र भार बन जाता है। जिसका अन्तर्विवेक जागृत होता है उसके लिए शास्त्र मार्ग-दर्शक होता है। जिसका अन्तश्चक्षु जागृत नही है, उसके लिए शास्त्र अन्धकार बन जाता है और जिसका अन्तश्चक्षु जागृत है, उसके लिए शास्त्र दीप बन जाता है।

एक व्यक्ति काशी गया। वहा बारह वर्षो तक पढता रहा। पडित होकर से गाव आया। गाव के बाहर श्मशान भूमि थी। वहा एक गधा खडा था।

उसे याद आया शास्त्र का एक **वाक्य—'राजद्वारे श्मशाने च, यस्तिष्ठति स बान्धवः'**—जो राजद्वार और श्मशान मे रहता है वह भाई है, बन्धु है। उसने सोचा—गधा मेरा भाई है। वह गया। गधे को गले लगाया। गधे ने दुलत्ती मारी। वह गिर पडा। इतने मे देखा कि एक ऊट दौडा आ रहा है। उसे शास्त्र का वाक्य याद आ गया—**धर्मस्य त्वरिता गतिः**—जो तेज दौडता है वह धर्म है। उसने धर्म को, जो ऊट था, पकडने दौडा। पूछ पकड़ पाया। ऊट और तेज हो गया। वह पूछ पकडे ऊट के पीछे घसीटा जा रहा था। लहूलुहान हो गया। ऊट रुका। उसे फिर याद आया—**इष्टं धर्मेन योजयेत्**—बन्धु को धर्म के साथ जोडना चाहिए। गधा खडा था। वह बन्धु था। उसने गधे को लाकर ऊट के साथ एक ही रस्सी से बाध डाला। मन ही मन प्रसन्न हुआ कि आज मैने शास्त्र के वाक्यो का क्रियात्मक रूप मे पालन किया है। वहा से कुछ आगे बढा। चार मित्र तालाब पर स्नान करने जा रहे थे। उनके साथ चल पडा। स्नान करते-करते एक मित्र डूबने लगा। उस नए पडित को शास्त्र का वाक्य याद हो आया—**'सर्वनाशे समुत्पन्ने अर्धं रक्षति पडितः'**—जहा सर्वनाश होता हो वहा पडित को चाहिए कि वह कम से कम आधे की रक्षा अवश्य करे। उसने चाकू निकाला और डूबने वाले का सिर काट डाला। उसने आधे की रक्षा कर ली। वह व्यक्ति शास्त्र के आदेशो को मानकर कार्य कर रहा था।

कवि ने उचित ही कहा—**'भारोऽविवेकिनः शास्त्रम्'**—जिस व्यक्ति का विवेक-चक्षु खुला हुआ नही है, उसके लिए शास्त्र भार है। वह तारने वाला भी डुबाने वाला बन जाता है। जिसका विवेक जागृत है, उसके लिए शास्त्र बहुत उपयोगी है। शास्त्र बाहरी वस्तु है। उसकी उपयोगिता तभी होती है जब विवेक का जागरण हो, मन प्रबुद्ध हो। आन्तरिक समस्याओ को सुलझाए बिना शास्त्र शस्त्र बन जाता है। वह कल्याण नही कर सकता।

**'भारो ज्ञान च रागिणाम्'**—जो व्यक्ति राग से ग्रस्त है, उसका ज्ञान भार बन जाता है। जो ज्ञान का भार ढोते है, वे बडे अहकारी बन जाते है। पडित जितना अहकारी होता है उतना अ-पडित नही होता। वह बेचारा किस वस्तु का अह करे। बडा आश्चर्य है कि ज्ञान वास्तव मे अहकार को मिटाने वाला है, किन्तु वही अह को बढाता है। पढे-लिखे लोग अहकारी बन जाते है तो क्या पढना अहकार को बढाना है ? नही, वह तो अह को मिटाने वाला है। व्यक्ति मे अह पैदा होता है अपने आन्तरिक कारणो से। हमारे भीतर के स्रावो के कारण ये सारी वृत्तिया जागती हैं और व्यक्ति कभी अहकार से, कभी क्रोध से, कभी माया से और कभी उत्तेजना से ग्रस्त हो जाता है। यह सारा आन्तरिक कारणो से होता है। हमे लगता है कि बाहरी निमित ही इन सब वृत्तियो के कारण है, किन्तु इन वृत्तियो का मूल कारण ग्रन्थियो का स्राव है।

## विद्युत्प्रवाह से रूपान्तरण

वैज्ञानिको ने कुछ प्रयोग किए। उन्होने बिल्ली के सवेदन-केन्द्रो पर इलेक्ट्रोड लगा दिए और उनमे से विशेष प्रकार का विद्यु त्-प्रवाह प्रवाहित किया। बिल्ली के वे केन्द्र निष्क्रिय हो गए। अब चूहे आते है। बिल्ली के सिर पर चढते है, कूदते हैं, फादते है। बिल्ली शान्त बैठी रहती है। न क्रोध आता है और न आक्रमण की भावना होती है। विद्यु त्-प्रवाह के इस परिवर्तन से आश्चर्यकारी रूपान्तरण होता है।

## आभामंडल का प्रभाव

प्राचीन साहित्य मे चर्चा आती है कि वीतराग या तीर्थंकर के समक्ष नित्य-वैरी भी मित्र बन जाते है। उनके आभामंडल से विकीर्ण होने वाली रश्मिया सारे वातावरण को प्रभावित कर देती है। प्राणी वैर को भूल जाते है। इसका कारण है कि उन विशिष्ट साधको की प्राण-ऊर्जा, प्राण-विद्यु त् इतनी शक्तिशाली होती है कि उसकी परिधि मे आने वाला प्रत्येक प्राणी शान्त और सहज हो जाता है। जो मारने या लडने की भावना से आता है वह भी शान्त हो जाता है। यह इसलिए कि उस प्राणी का ग्रन्थि-स्राव बदल जाता है। जिस स्राव के कारण उत्तेजना या बुरी वृत्ति पनपती थी, वह स्राव रुक जाता है और शान्त वृत्ति को पनपाने वाला स्राव उदित हो जाता है।

## अध्यात्म . प्रतिरोधात्मक शक्ति

अध्यात्म और धर्म को मानने वाले लोग बाह्य परिस्थिति मे ही न उलझे रहे। वे उसे ही अन्तिम सचाई न मानें। 'परिस्थिति ही सब कुछ है'—यह तब तक सत्य है, जब तक व्यक्ति आन्तरिक स्रावो को बदलना नही जानता। जब वह आन्तरिक स्रावो को बदलना जान जाता है तब वह परिस्थिति को सार्वभौम सत्ता नही सौंपता। उसे सचाई का पता लगा जाता है। जो आन्तरिक स्रावो को बदलना नही जानता वह परिस्थिति से प्रभावित हुए बिना नही रह सकता। जिस व्यक्ति को यह सूत्र मिल गया कि ध्यान-साधना द्वारा स्रावो को बदला जा सकता है, फिर परिस्थितिया उसके लिए व्यर्थ हो जाती है। परिस्थितिया तभी प्रभावकारी बनी रहती है जब उन्हे भीतर मे पुष्ट होने का अवसर मिलता है। रोग उसी शरीर मे वृद्धिगत होता है जिसकी प्रतिरोधात्मक शक्ति दुर्बल हो जाती है, रोग-निरोधक शक्ति कमजोर हो जाती है। शरीर मे रोग के असख्य कीटाणु हैं। किन्तु वे सक्रिय तभी बनते है जब रोग-निरोधक शक्ति दुर्बल हो जाती हैं। वे कीटाणु पनपते है और तब शरीर रोग-ग्रस्त हो जाता है। आप यह न मानें कि इस शरीर

मे एक ही जीव जी रहा है। असंख्य प्राणी, इसके साथ पल रहे है, जी रहे हैं। सारा शरीर कीटाणुओ से भरा पडा है। एक आदमी बीमार होता है, दूसरा नही। यदि कीटाणु ही बीमारी पैदा करते हो तो ससार मे कोई भी आदमी स्वस्थ नही रह सकता। सब आदमी बीमार हो जाएगे। वे ही आदमी बीमार पडते है, जो रोग-निरोधक शक्ति खो बैठे है या जिनकी यह शक्ति दुर्बल हो गई है।

## जिजीविषा

जीने और स्वस्थ रहने का सबसे बडा आधार है जिजीविषा—जीवित रहने की इच्छा। जो व्यक्ति यह मान लेता है कि मुझे मर जाना चाहिए, वह मरने की स्थिति मे चलने लगता है। जो व्यक्ति इस भावना से परे चला जाता है कि मुझे स्वस्थ रहना चाहिए, वह बीमारियो से घिर जाता है।

जीवन का पहला सूत्र है—जिजीविषा, जीने की प्रबल आकाक्षा और प्राण-शक्ति। स्वस्थ रहने का पहला सूत्र है—मै स्वस्थ हू, इस भावना का विकास। *जिस व्यक्ति मे 'मैं बीमार हू, 'मैं बीमार हू'—यह* भावना दृढमूल बन जाती है, उसके लिए स्वास्थ्य का प्रश्न ही समाप्त हो जाता है। राजस्थानी मे एक कहावत है—जो रोतो-रोतो ज्यावै, वो मर्‌योडारी खबर ल्यावै—जो रोते-रोते जाता है वह मरे हुए की खबर ले आता है। जो व्यक्ति प्रारम्भ से ही हीन-भावना से ग्रस्त होता है, वह बडा काम नही कर सकता। सफलता का पहला सूत्र है—अपनी आन्तरिक शक्तियो का अनुभव होना, उन पर विश्वास होना, अन्तर् जगत् से परिचित होना।

## शरीर विज्ञान—सब के लिए

एक डॉक्टर के लिए शरीर से परिचित होना बहुत जरूरी है। एक ध्यान-साधक के लिए भी उसे जानना बहुत जरूरी है। एक फिजियोलोजिस्ट के लिए शरीर की सरचना और उसके फक्सन को जानना नितान्त आवश्यक होता है। वह उन्हे जानता है और अनेक निष्कर्ष निकालता है। एक ध्यान-साधक के लिए भी शरीर की सरचना और क्रियाविधि को जानना तो आवश्यक है ही, साथ ही साथ, उससे आगे अन्त स्रावी ग्रन्थियो के स्रावो को जानना, वे व्यक्ति की वृत्तियो को किस प्रकार प्रभावित करती है उसे जानना, किस प्रकार कषायो को उत्तेजित करती है उसे जानना भी बहुत जरूरी हो जाता है।

## आवेगो का मूल : ग्रन्थिस्राव

यह माना जाता है कि आदमी समाज के सपर्क मे

लोभ, उत्तेजना करना सीखता है, वासनाओ को जन्म देता है। यह सचाई है, पर अधूरी है, पूरी नही। वह समाज के सपर्क मे सीखता है, समाज मे प्रगट करता है, किन्तु प्रगट करने का जो मूल कारण है वह समाज के सपर्क मे नही आता। वह कारण अपने भीतर मे है। वह कारण है—ग्रन्थियो का स्राव। यदि एड्रीनल ग्रन्थि को पिच्यूटरी ग्रन्थि से प्रभावित कर दिया जाए तो भयकर से भयकर परिस्थिति आने पर व्यक्ति का मन दूषित नही होता। चडकोशिक सर्प भगवान् महावीर को डस रहा है। यह क्रोध उत्पन्न होने की स्थिति है। पर भगवान् महावीर की आखो से करुणा की धारा बरस रही है। ऐसा क्यो? इसका कारण है कि भगवान् महावीर मे वह तत्त्व ही समाप्त हो गया जो कषायो और वृत्तियो को उत्तेजित करने वाला था। जब स्राव ही बदल गया तो क्रोध कैसे आए?

महाराष्ट्र के एक महान् सन्त थे—एकनाथ। वे नदी से स्नान कर आ रहे थे। एक झरोखे के नीचे से गुजरना पडता था। ऊपर एक व्यक्ति बैठा था। उसने एकनाथ पर थूक दिया। एकनाथ पुन स्नान करने नदी की ओर लौट गए। स्नान कर वापस आए। उस व्यक्ति ने पुन थूक डाला। एकनाथ पुन स्नान करने चले गए। इक्कीस बार ऐसा हुआ। पर उनको उत्तेजना नही आई। वे शान्त बने रहे। अन्त मे वह व्यक्ति नीचे उतरा और एकनाथ के चरणो मे गिर पड़ा। सदा उसी व्यक्ति को पैरो मे गिरना पडता है जो उत्तेजना का जीवन जीता है। वह बोला—महाराज! मैंने धृष्टता करने मे कोई कसर नही की तो आपने शान्ति और क्षमा की पराकाष्ठा ही दिखा दी। सन्त बोले—मैंने कोई विशेष काम नही किया है। तुम्हारे जैसा सहायक कभी-कभी ही मिल पाता है, क्योकि आज मुझे इक्कीस बार नदी-स्नान करने का अवसर मिला। जीवन मे ऐसा अवसर पहला ही था।

प्रश्न होता है, क्या यह कल्पनामात्र है या यथार्थ? क्या ऐसा सभव हो सकता है? हां, यह सभव है। जब उत्तेजना पैदा करने वाली ग्रन्थि सक्रिय रहती है तब तक ऐसा आचरण असभव है किन्तु जब भीतर का स्राव बदल जाता है तब यह स्थिति सभव बन जाती है।

एक मुनि था। उसका नाम था कुगडुक। उसको भूख बहुत सताती थी। वह उपवास आदि तपस्या करने से असमर्थ था। उसके साथी मुनि तपस्या करते, आचार्य स्वय तपस्या करते, पर वह प्रतिदिन भोजन करता। भूख को सहना उसके लिए असभव सा हो गया था। आचार्य कहते—मुने! तपस्या किया करो। रोज खाना अच्छा नही है। हम सब उपवास करते है। तुमको भी करना चाहिए। वह अपनी दुर्बलता व्यक्त करता।

एक दिन सूर्योदय होते ही वह गुरु से आज्ञा लेकर भिक्षा के लिए गया। खिचडी मिली, घी नही मिला। भिक्षा लेकर वह अपने स्थान पर लौट आया।

उसने भिक्षा गुरु को दिखाई। गुरु उत्तेजित हो उठे। उस दिन सब साधुओ के उपवास था। केवल एक ही मुनि आहारार्थी था। गुरु की उत्तेजना बढ़ गई। जब उत्तेजना बढती है तब गुरु गुरु नही रहता और शिष्य शिष्य नही रहता। आदमी सब कुछ बदल जाता है। शिष्य ने भिक्षा पात्र गुरु को दिखाया। गुरु उत्तेजित थे ही। उन्होंने उस पात्र मे थूक डाला। शिष्य पात्र को ले गया। सोचा—गुरु की कितनी कृपा हुई है। उसने विना किसी ग्लानि के खिचडी खाने के लिए हाथ बढाया। भावना का उत्कर्ष आया और वह केवली हो गया। उसे कैवल्य-लाभ हो गया।

गुरु को पता चला। वे दौडे-दौडे आए। यह क्या! गुरु अभी तक अवीतराग अवस्था मे ही है और उनके द्वारा प्रव्रजित शिष्य वीतराग बनकर केवली हो जाता है। घोर तपस्या करने वाले कैवल्य की परिधि मे ही रह गए और कभी उपवास न कर सकने वाला कैवल्य का अधिकारी बन गया। गुरु और चेले का फर्क केवल वाहरी दुनिया मे है। भीतरी दुनिया मे सब समान है। वाहरी दुनिया मे गुरु ऊपर बैठता है और शिष्य नीचे। पर भीतरी दुनिया मे गुरु बाहर भटकता ही रह जाता है और शिष्य गहराई मे जाकर प्राप्तव्य को प्राप्त कर लेता है।

प्रश्न गुरु या शिष्य का नही है। प्रश्न है भीतर को माजने-सवारने का। जो माजना सीख जाता है, वह मजिल के नजदीक पहुच जाता है।

## मन का भार

यह ठीक कहा गया है—'**अशान्तस्य मनो भारः**'—जो अशान्त है उसके लिए मन भी भार बन जाता है। मन सुखकारी है, किन्तु जिस व्यक्ति मे आन्तरिक कषाय जाग जाते है उसके लिए मन भी भारी हो जाता है। आदमी शरीर के भार को ढो सकता है, पर मन के भार को ढोना सबके लिए सहज नही है। वह मन के भार के नीचे दब कर समाप्त हो जाता है।

## वाहर देखे—भीतर देखे

हम इस सचाई को गहराई से समझें कि जिस व्यक्ति ने केवल परिस्थितियो और बाह्य जगत् को ही सब कुछ मान लिया और जिसने अपनी समस्याओ को बाह्य जगत् या परिस्थिति के सदर्भ मे सुलझाने का प्रयत्न किया, वह आदमी सचमुच भटक गया। आवश्ययकता है कि हम समस्याओ को बाह्य जगत् और अन्तर्-जगत्—दोनो के सन्दर्भ मे सुलझाने का प्रयत्न करें। आन्तरिक जगत् में होने वाले ग्रन्थि-स्राव, विद्युत्-प्रवाह को गौण न करें।

जिस व्यक्ति ने आन्तरिक जगत् मे रहना सीख लिया, वह बाह्य

अच्छी तरह से रह सकता है। जिसने अन्तर् जगत मे रहना नही सीखा, वह व्यवहार के जगत् मे होने वाली समस्याओं के भार को ढोता चला जाता है, कभी समाधान नही पाता। धर्म का एक सूत्र है—वाह्य जगत् और आन्तरिक जगत् मे संतुलन स्थापित करना। वाहरी परिस्थितियो और आन्तरिक परिस्थितियो मे सामञ्जस्य स्थापित करना। वाहर को देखें तो भीतर को भी देखने का प्रयत्न हो। जव मुनि कहते हैं—दिन-रात का अधिकाश समय दूसरो के लिए वीतता है। थोड़े क्षण अपने लिए, केवल स्व के लिए भी वीतने चाहिए। लोग सीधा उत्तर देते हैं—समय नही है। यह उत्तर सुनकर आश्चर्य होता है। चौवीस घटो का समय क्या कम समय है? इस समय मे आदमी बुहारी के काम से लेकर धन कमाने तक का सारा काम करता है। निरतर हाथ-पैर हिलाता रहता है। गालियां देने और लड़ाई-झगडे करने के लिए समय मिल जाता है। खेल-कूद, ऐश-आराम के लिए समय की तगी नही है। वहुत समय है। किन्तु अन्तर् जगत् मे जाने के लिए उसके पास समय नही है। क्या यह इतना व्यर्थ का काम है? क्या इसका जीवन मे कोई प्रयोजन ही नही है? कुछ लोग कहते हैं—अध्यात्म की ओर प्रेरित करने के लिए वार-वार क्यो कहा जाता है? इसका सीधा उत्तर है कि आदमी करुणा से प्रेरित होकर ही ऐसा उपदेश देता है। जिस व्यक्ति ने देखा कि यहा प्रकाश है, वह दूसरो को भी उस प्रकाश का अनुभव कराना चाहता है। दूसरा व्यक्ति यदि नही मानता है, फिर भी उसका यही प्रयत्न रहता है कि वह भी उस प्रकाश का अनुभव करे, जिसका वह स्वयं अनुभव कर चुका है। यह इसीलिए कि उसमे करुणा का सागर हिलोरें ले रहा है। वह चाहता है कि सारे मनुष्य उस प्रकाश को पाकर शान्ति का अनुभव करें, आनन्द का अनुभव करें।

## समय और समय

'समय नही है' यह तभी कहा जाता है जव तक व्यक्ति इस क्षेत्र मे प्रवेश नही कर लेता। एक वार भी जिस व्यक्ति ने ध्यान के आनन्द का अनुभव कर लिया, वह फिर उस कारा से मुक्त नही हो सकता। इस पिंजरे मे फसने वाला व्यक्ति वाहर जाना नही चाहता। पिंजरे का दरवाजा चाहे खुला ही क्यो न रहे, वह उड़ेगा नही। वह उस आनन्द को छोड़ना नही चाहेगा। जो व्यक्ति अन्तर् जगत् की थोडी भी झाकी पा लेता है, उसके पास अध्यात्म के लिए समय ही समय है। जब तक यह झाकी उपलव्ध नही होती, तब तक समय के अभाव की वात आदमी कहता चला जाता है। जब तक आदमी घरेलू झंझटो मे फसा रहता है तब लगता है कौन शिविर मे जाकर कैद भोगे। न खाने-पीने की स्वतन्त्रता और न घूमने-फिरने की स्वतन्त्रता। वड़ा ही अटपटा जीवन होता है शिविर का। किन्तु जव व्यक्ति एक वार आ जाता है, फिर यहां से जाते उसे कठिनाई महसूस

होती है। जो व्यक्ति अपने आन्तरिक जीवन की झलक पा लेता है, उसके जीवन का समूचा क्रम ही बदल जाता है। किन्तु जो कभी इस जीवन का अनुभव ही नही करता, वह सदा डरता रहता है।

अन्तर् जगत् का जीवन घर का जीवन है। बहिर् जगत् का जीवन सड़क का जीवन है। बहिरजगत् का जीवन संतापों का जीवन है और अन्तर् जगत् का जीवन आनन्द का जीवन है। जो एक बार भी अन्तर् यात्रा कर लेता है, उसे जीवन की समस्याओ को सुलझाने का मार्ग प्राप्त हो जाता है। ●